गरीबी लेकिन ईमानदारी का अभाव नहीं। इस गली में आलमगीर जैसा एक नंबर का शैतान (जो बहन नफीसा बीवी के सारे पैसे दारू की भट्टी में झोंक आता है) रहता हे तो इस्माइल मास्टर जैसा मेहनती ईमानदार अपने बीवी-बच्चों के लिए हाड-पसीना एक करनेवाला भी रहता है।

चारू मजुमदार के नक्सवाद ने बंगाल और विशेषता कलकत्ता में हिंसा का सुनामी तांडव शुरू कर दिया था। निर्दोश लोग मारे जा रहे थे। प्रभा जी एक महत्त्वपूर्ण टिप्पणी करती है - "कम्यूनिष्ट रणनीति, संगठन और परियोजना के बदले नक्सलपंथियों द्वारा एक आत्ममिक स्वर्ग का मिथक रचा गया था जिसके कारण छात्रों की भोली आस्था, आलोचनात्मक दृष्टि का उपहास उडा रही थी।

अपने अमेरिका निवास के दौरान मिसेज डयूपांट, आईलीन, मरील जैसी नारियों के माध्यम से प्रभाजी ने अमेरिका में नारी की स्थिति का जायजा लिया। डॉ. डयूपांट नेत्र विशेषज्ञ है। बहुत पैसा कमा रहे है। पत्नी के अलावा प्रेमिका भी रखे हुए हैं। पत्नी उन्हें तलाक नहीं देना चाहती क्योंकि वह उनपर निर्भर है।

आइलीन अपने एकाकीपन की कमी को कुत्तों से भरती है। मरील की दो बेटियाँ है जो उससे नफरत करती हैं। प्रभा जी लिखती हैं। - "ये अमेरिकी औरतें भी हम भारतीय औरतों की तरह असहाय है।" पृ. १४२

निष्कर्ष ... अपनी तमाम निर्भरता के बावजूद, एक सफल व्यवसायी महिला, अन्य से अनन्या बनी प्रभा जी की लोगों की ताना बोली और उपेक्षा से मन की सारी कोमलता झुलस जाती है। एक तीखी यंत्रणा से उनका मन चीखने लगता है। किसी ने उनसे यह नहीं पूछा कि वह क्या चाहती है? उनसे केवल चाहा गया। सशक्तीकरण के सारे दावे उन्हें झूठे लग रहे थे। उन्हें लगता है क्या घर, पति और एक बच्चे के बिना वह अधूरी है? क्या डॉ. साहब की गृहस्थी उनकी अपनी नहीं थी। फिर किसी और की गृहस्थी को, उसके सारे बोझ और कर्मकांडो को वह इतनी वफादारी से क्यों ढो रही है? चाहकर भी वह निकल नहीं पा रही थी। अपने मन में भ्रम पाल रही थी कि यह गृहस्थी उसकी भी है। डॉ. साहब की गृहस्थी की मदद करने में कभी पीछे नहीं रही।

मिसेज सराफ से वादा करती है कि वह डॉ. साहब के परिवार को सँभाल लेंगी। इलाज के लिए बंबई जाते समय डॉ. साहब आखिर बार प्रभा जी से कहते हैं। - 'तुम उषा (डॉ. की तलाकशुदा बेटी) का फिर से ब्याह करवा देना, तुम मजबूत हो, अकेले रह लोगी लेकिन उषा नहीं रह सकती।" - पृ २८६.

प्रभा खेतान पितृसत्तात्मक व्यवस्था के नियमों से त्रस्त होकर संघर्ष को अधूरा नहीं छोडती अपितु उनकी आर्थिक निर्भरता ही उन्हें उनका आत्मविश्वास प्राप्त करने में मदद करता है। - "बाहर से वह कितनी मजबूत लगती है।" उनके दोस्त, सहेलियाँ, भांजियाँ उनकी स्तुति करती हैं - "प्रभा तुम भाग्यशाली हो, कितने लागों को इतनी खूबसूरत जिंदगी नसीब होती है? "मासी आपने अचीव किया।" प्रभा जी उत्तर देती हैं - मेरी जैसी जिंदगी कम लागों के पास है। विशिष्टता की इस ऊँचाई पर चढकर मैं नीचे उतरना चाहती हूँ लेकिन उतर नहीं सकती। ऊँचाई से नीचे कूदना चाहती है - परंतु उनके पैरों तले जमीन ही नही है।

डॉ. साहब तथा उनके परिवार से इतनी निष्ठा, वफादारी और प्रामाणिकता का क्या प्रतिफल मिला प्रभा जी को?

डॉ. साहब की स्मरण सभा उन्हें कई रूपों

में संबोधित और याद किया गया। कलकत्ते के वरिष्ठ नागरिक, समाजसेवी सफल डॉक्टर पीछे पत्नी और बच्चों को छोडकर गए है। प्रभा खेतान नामक स्त्री का कहीं भी जिक्र नहीं था।

संदर्भ ग्रंथ :-

१) अन्या से अनन्या - लेखक प्रभा खेतान
२) हिन्दी लेखिकाओं की आत्मकथाएँ

❖ ❖ ❖

# वासंती फागून



सिमंतिनी रमेश

आकाश के स्टेज पर शाम धीरे -२ रात के परदे के कोना पकडे उतर रही थी और आखिर १२ घंटे के नाटक के मध्यांतर के समय छोटे -२ सुनहरे तारों के साथ रुपहला चाँद स्टेज पर आकर अपने पूरे शबाब पर था... वसंत ने घडी देखी। पौने तीन बजा था। उसने करवट ली तो बिस्तर की आधी खाली जगह देखकर समझ गया कि फागुन आज फिर देर तक लिखते-लिखते स्टडी में ही सो गई....

वसंत धीरे से उठा और स्टडी में पहुंच गया। उसकी उँगलियों से फंसा हुआ कलम निकाल वो उसका चश्मा हटाने लगा तो कमानी में फंस कर उसका ढीला जूड़ा खुलकर उसके कंधे पर बिखर गया... और वसंत बिखरे हुए बालों में फागुन को कुछ देर यूँ ही देखता रह गया... खूबसूरती के लिहाज से नितांत सामान्य सी दिखने वाली फागुन की मासूम की बड़ी - बड़ी आँखे और उसकी सांवली आभा वसंत को न चाहते हुए भी अपनी ओर आकर्षित करती ...

सरकारी नौकरी में उंचे ओहदे पर कार्यरत वसंत, बडे से महानगर की भीड़ से खुद को बचाने के लिए कोई कोना ढूंढ ही रहा था कि एक सुबह दफ्तर में मेज़ पर पड़े लिफ़ाफे ने जैसे उसकी किस्मत की धीमी रेलगाड़ी को जैसे हवाई जहाज में तब्दील कर दिया हो। इस शहर में तबादले के ४ महीने बाद एक दिन अगस्त की एक शाम को हल्की बारिश के बीच बाज़ार में हल्के नीले रंग के सलवार कमीज में लहरियों वाले दुपट्टे को सर पर रखे उसने फागुल को पहली बार देखा... पहली ही नज़र में फागुन उसे

सतरंगी इंद्रधनुष सी लगी... उस शाम वसंत बहुत बेचैन रहा... उसे समझ में नहीं आ रहा था कि वो इंद्रधनुषी रंग अपने अंदर समेटे या खुद इन्द्रधनुष हो जाए। फागुन का चश्मा हटा कर उसने उसे गोद में उठाया और बिस्तर पर सुला दिया। फिर उस रात उसे नींद नहीं आई। उधेड़बुन में सुबह के ५.३० बज गए. वसंत ने उठ कर चाय तैयार कर ली थी। रसोई में खटर-पटर सुन फागुन जाग कर बैठी ही थी कि वसंत हाथ में चाय की ट्रे लेकर आ गया। फागुन अभी उजास को ठीक से आँखो में भर भी न पाई थी कि वसंत के मीठ से good morning ने उसके कानों में मल्हार का सुर घोल दिया। वह उठकर गई और मुह धोकर तुरंत ही वापस आ गई. चाय पीते पीते फागुन खिड़की के पास खड़ी होकर बाहर देखने लगी। नाग चम्पा की अधखिली धीमी गंध श्वास में भर उसे कुछ याद हो आया था। चार साल पहले कॉलेज के, youth fest के दौरान वसंत से उनकी पहली मुलाक़ात हुई थी। उसके सहपाठी और वहीं के दूसरे स्थानीय कॉलेज में हिस्ट्री के लेक्चरर रवि नाग के घर। वह उसके लॉन के पूर्वी कोने पर लगे नाग चंपा के बिखरे हुए फूल चून रही थी.... अचानक किसी के आने की आहट से चौंक उठी... "लगता है आपको ये फूल बहुत पसंद हैं?" वसंत ने पूछा। जवाब में फागुन मुस्कुरा दी। और उसके बाद मुस्कुराहटों का सिलसिला बढ़ते-बढ़ते ज़िन्दगी भर के रिश्ते में बदल गया। "फागुन".... वसंत की आवा. ज से उसका ध्यान टूटा. वसंत उसके हाथ से चाय का कप लेकर पास रखी मेज़ पर रखते हुए लगभग उसे थामते हुए बोला... - "प्लीज फागुन चलो न आज ... देखो कितना अच्छा मौसम है, और आज तो तुम जल्दी जाग भी गई हो".... वसंत की आँखों में बच्चों जैसी मनुहार देखकर फागुन उसे टाल न सकी और निकल पड़े दोनों टाउन के बीच से होते हुए पहाड़ी के छोर तक... पूरे रास्ते दोनों की चुप्पी बोलती रही और आखिर उस वीरान धुंध तक पहुंच कर वसंत ने चुप्पी तोड़ी... "जानती हो फागुन तुमसे पहले भी मेरी ज़िदगी में एक लड़की थी.... मेरी नस नस में बहती हुई.... हमारे बीच सब कुछ आईने की तरह साफ़ था पर एक दिन अचानक उसने अपना फैसला बदल लिया ...... वो रिश्ते को चोंगे की तरह उतार कर आगे बढ़ गई और मैं उस अनसुलझे पड़ाव पर आकर अपने सारे विकल्प गवां बैठा बिना किसी गलती के ... मैं अकेला रह गया फिर भी उससे अलग होकर कभी नहीं जी सका। उसे पाकर खो देने की पीड़ा मुझे शांति देने लगी और तुम्हारे आने के बाद भी मैं उससे अलग नहीं हो सका। और अब मुझे यह लगने लगा है की ये तुम्हारे साथ अन्याय है उसे तो मैंने खुद में खोकर भी पा लिया पर तुमको तो मैं पाकर भी नहीं पा सका। तुम्हारे अंतस का उजास मुझे दिखता तो है पर मैं चाह कर भी उसे छू नहीं पाता। तुम्हारी लय के मखमली स्वरों को सुन तो पाता हूँ पर आत्मसात नहीं कर पाता। तुम्हारे साथ बहता तो हूँ पर तुममे डूब नहीं पाता। तुम्हारी आंच में जलना तो चाहता हूँ पर सुलग कर रह जाता हूँ। मैं थक गया हूँ अपने आप से लड़ते लड़ते फागुन... मैंने इन चार सालों का एक-एक क्षण अपने ही मन के कारावास में काटा है। अब मैं मुक्त होना चाहता हूँ... आज़ाद होना चाहता हूँ इस डर और ग्लानि से। इस आत्म समर में लड़ते-लड़ते मैं अपने आप को खो चुका हूँ. अब मुझमे लड़ने का साहस नहीं बचा है। आब मैं अपने आप को पाना चाहता हूँ ... अब मैं तुम्हे पाना चाहता हूँ फागुन". कहते कहते वसंत का गला भर गया और वो आँखो से मोतियों की बारिश

होने लगी। फागुन स्तब्धता के धुंध में खोकर चार साल पीछे पहुँच गई... समंदर के किनारे लहरों का सन्नाटा पसरा था.... हवाओं की आवाज़ में अजब सी चुप थी.... बादलों के रंगों का मखमली चोला पहने सिन्दूरी सूरज समंदर में घुल रहा था। फागुन यहीं बैठी न जाने किस सोच में थी कि कंधे पर किसी के स्पर्श से चौंक गई। "वसु तुम कब आये?" फागुन ने वसंत से ठंडा सा सवाल किया। जवाब में वसंत ने उसकी दायीं तर्जनी में अपने हाथ की बायीं तर्जनी फंसाते हुए कहा "तभी, जब तुम अपनी उदास आँखों में उन सवालों के जवाब ढूंढ रही थीं जो मैंने कभी पूछे ही नहीं, in fact पूछना ही नहीं चाहता" फागुन हौले से मुस्कुराई - "तुमने तो नहीं पूछे पर मैंने तो पूछे हैं ना, अपने आप से। तुम्हे नहीं लगता की मुझे खुद से सवाल करने का हक है तो सही पर यूँ उदास बैठ कर बिलकुल नहीं। "और कहते कहते वसंत ने उसके दोनों गाल ज़ोर से खींच लिए... शादी के बाद पहली सुबह अपनी नींद की जद्दोजहद में बड़े बेमन इस जगह पर इस पहाड़ी के छोर पर आई थी। और यहाँ पहुँच कर हमेशा चुप चुप सी रहने वाली फागुन अनायास ही मुस्कुरा उठी. वसंत ने उसे बाहों में समेट लिया था और वो अपनी बड़ी-बड़ी आँखों से वसंत को एकटक देखती रही और बोल पड़ी "वसु इस beautiful gift का return gift मुझ पर debit रहा" और दोनों हंसने लगे और उसके बाद फागुन की ज़िदगी से शेखर के प्यार की काली सियाही हमेशा के लिए मिट गई। वैवाहिक जीवन के चार सालों में ना वसंत ने उससे उसकी पिछली ज़िन्दगी के बारे में पूछा और ना ही तो कुछ अपने बारे में कहा और कभी ये एहसास भी नहीं होने दिया कि वसंत अंदर ही अंदर घुलता जा रहा है। कभी कभी वसंत ऑफिस के काम में इतना लीन होता था कि १० आवाज़ों पर भी नहीं सुनता था और तब फागुन उसे झंझोड कर कहती "तुम्हारे कान के परदे गैंडे की खाल के बन हैं क्या वसु? कब से आवाज़ दिए जा रही हूँ सुनते ही नहीं तुम". आज फागुन को अपने आप पर गुस्सा आ रहा था जैसे उसके अपने मन पर गैंडे की खाल चढ़ गई थी जो उनका मन सुन नहीं पाया वसंत के रुंधे हुए मन की आवाज़ इतनी सहजता से चार साल कैसे जी गई और एक बार भी वसंत के मन को टटोलन का साहस नहीं जुटा पाने का दर्द है या वसंत के सब कुछ इतने साल छुपा लेने का वह समझ नहीं पा रही थी... संवेदनाएं उसकी कलम से निकल कर बहती रहीं सतत प्रवाह में और वह वसंत के मन में अड़ी इस चट्टान को नहीं महसूस कर पाई। ना जाने कब फागुन अपने ही रंगो में होलिका बन जलने लगी। उसे लगा कि उसने अपने ही सींचे पेड़ की टहनियां तोड़ दी हैं और उनसे निकला द्रव्य चीख कर बिलख रहा है। नीचे घाटी में बिखरे समंदर की लहरें मनो दर्द से कराह उठी हो.

फागुन ने वसंत के दोनों हाथ अपने हाथ में भींच कर कहा... " वसु मैं. तुमसे इतनी दूर तो नहीं थी कि तुम्हे ये फासला तय करते करते चाल साल लग गए. और तुम बुझी हुई आग में जल जल कर जीते रहे... पर अब नहीं... मैं आज इस फासले को जला कर ख़त्म करती हूँ... खत्म करती हूँ उस पीड़ा को जो तुमने एकाकी ही सह डाली... अब तुम्हारी हर पीड़ा पर सिर्फ और सिर्फ फागुन का अधिकार होगा... जानती हूँ प्रेम में अधिकार नहीं होता पर पीड़ा तो अधिकृत की ही जा सकती है ना।" कहते कहते रुंधे गले से फागुन वसंत से लिपट गई. वसंत को लगा कि सच में चार सालों का फासला आज ख़त्म हुआ और वसंत की सुगंध फागुन के रंगों घुल उठी।

❖ ❖ ❖

# भक्ति आंदोलन : कबीर और अखो - एक तुलना



चंद्रलेखा

जड़ों की खोज इस समय की बुनियादी मांग है पर इस खोज के पीछे जातीय स्मृतियों को भूलाया नहीं जा सकता साथ साथ हम नये इतिहास - बोध की भी मांग करते हैं। जड़ों की तलाश करते हुए हमें ध्यान में रखना होगा कि हम इतिहास को उसकी समग्रता में देखें अपूने तथ्यों का साथ लेकर जितने पीछे जा सकते हैं जाए अगर वहा पर कुछ तथ्य असुविधाजनक भी हो तो उससे कतराये बगैर उसका स्वीकार करें तथा जानीय स्मृतियों में अगर जातीय दुराग्रह भी ज़ुड गया हो तो उसे भी पहचाने। उसका निराकरण करने की कोशिश करे क्योंकि जातिय धार्मिक और सामुदायिक उन्माद सच्ची इतिहास - दृष्टि के अध्ययन में बाधा उत्पन्न करते है। अगर इतिहास दृष्टि गड़बडाती हैं तो जड़ों को पहचानकर भी हर उसके रसायण से आज का साक्षात्कार किया जा सकता है और आज के साक्षात्कार से ही आनेवाला कल काफटेड ग्राफटेड होकर बेहतर बनाया जा सकता है। संस्कृति अध्ययन में अपनी "स्वछवि" के साथ साथ संस्कृतिकरण प्रक्रिया में से "प्रदत्त छवि" का अध्ययन आवश्यक हो जाता है। इनमें समीकरण नहीं चलता पर आपसीकरण की प्रक्रिया से, प्रभावित तत्वों से आत्मसातीकरण की प्रक्रिया पनपती है। हमारी

ही "कृतियों से संस्कृति करण प्रक्रिया हकारात्मक, नकारात्मक तत्वों से समाविष्ट होती हुई उसके प्रगट और अंतनिर्हित छक्यिों को समझती जाती है। यहां यह भी ध्यान में रखना होगा कि ये छवियां बदलते संदर्भ में ऐतिहासिक परिप्रेक्ष से होती हुई अलग अलग परिवेश अंतर्गत बदलती रहती है। उनमें परिवर्तन आता रहता है और सांस्कृतिकरण की प्रक्रिया सतत चलती रहती है। हमारे पूर्वज चाहें आर्य रहें हो या द्रविड अपनी अपनी छवियों में मनुष्य ही थे जो आज हमारी सामूहिक चेतना है। हमें इनसे हमारा नाता स्वीकार करके ही आगे बढ़ना है। संस्कृतिकरण में अनुकरण होता है। विद्रोह भी होता है। इतना ही नहीं अनुकरण द्वारा भी विद्रोह हो सकता है। जैसे ही किसी बात का अनुकरण होता है विद्रोह कम होता जाता है जेसे ही विद्रोह कम होता है अनुकृति में क्या अनुकरण हुआ उस पर भी विद्रोह होता है। बड़ी अजीब प्रक्रिया से संस्कृतिकरण में अपना कार्य चलता रहता है।हमारे आज के जीवन में हमारे पास नयी इतिहास दृष्टि, वैज्ञानिक विवेक का होना आवश्यक है जिससे हम अपने विविध आयामी जीवन को समझ सकें। हमारा साहित्यिक इतिहास साक्षी है कि हमारे संतों ने, भक्तों ने समाज सुधारकों ने अपने समय में सामाजिक क्रांति ही की थी। इतिहास का जितना हिस्सा हम जानते हैं वह तो महत्वपूर्ण होता है, पर जो हम नहीं जानते वह ज्यादा महत्वपूर्ण होता है। आर्य और आर्येतर जातियाँ एक दूसरे पर अपना प्रभाव दिखाती रही हैं। दोनों ने एक दूसरे से बहुत कुछ स्वीकारा और नकारा भी है। अलग-अलग समय आने के कारण उन जनसमूहों का विकास भी समान रूप से नहीं हुआ है। यही बात हमारी प्रादेक्षिक भाषाओं के बारे मे भी कही जा सकती है। आर्य और आर्येतर जातियों के बाद मुसलमानों के आक्रमण शुरू हो गए। घोरी ने भारत पर पहली विजय प्राप्त की। पंजाब पर अपना अधिकार प्राप्त कीया। तब से लेकर मुगलवंश (१५२६-१८५७) तब विभिन्न उत्तराधिकारियों का शासन रहा। सन् १६५० तब के समय को आलोचक बच्चनसिंह "मध्यकाल" और "आधुनिककाल" की बजाय वे अपभ्रंशकाल, भक्तिकाल, रीतिकाल, आधुनिक काल नाम देते है। "भक्तिकाल, भक्तिकाल है, मध्यकाल नहीं। १. डॉ. रामविलास शर्मा इसे आधुनिककाल कहते है। वास्तव में वह प्रथम नवजागरण था। २. भक्ति के उद्‌गम में आण्डाल का स्थान ऊँचा माना जाता है। जो द्रविड़ (तमिळ) देश में पैदा हुई थी। बारहवीं या तेरहवीं शताब्दी में यह आंदोलन कर्णाटक में चला। जिसे अक्का महादेवींने विकसित किया। सामान्य जन को जाति-पाति वर्ण से मुक्त करके संतों ने सामन्य जन की मुक्ति का मार्ग खोल दिया। आलवार और नायन्मार गणों ने भक्ति आंदोलन को जन आंदोलन के रूप में व्यापक स्वरूप दिया। श्रीमद् भागवत् में नारदमुनि ने जिन पंक्तियों को दुहराया वे इस प्रकार है -

> "उत्पन्ना द्रविडें साहं वृद्धि कर्णाटक गता।
> क्वचित कवचिंत् महाराष्ट्र गुजरे जीर्णता गता।
> वृदावनं पुनः प्राप्य नवीनेच सुरूपिणी।
> जाताहं युवती सम्यकप्रवेष्ठरूपा तु साम्प्रतम्।।

अर्थात मैं भक्ति द्रविड देश में उत्पन्न हुई, कर्णाटक में बढ़ी कहीं कहीं महाराष्ट्र में सम्मानित हुई, किन्तु गुजरात में मुझें बुढापे ने धेरा। जब से मैं वृंदावन आई तब से पुनः परम सुन्दरी नवयुवती हो गई हूं। ३ आंदोलन कोई भी हो अपने समय की उपज होता है। उसकी प्रवृत्तियाँ उसी समय की ऐतिहासिक, राजकीय, सामाजिक आर्धिक सांप्रदायिक, आध्यात्मिक परिस्थितियों सें संबधित होती हैं। वैदिक काल और उसके बाद में जो वातावरण बना था उसमें ब्राह्मण वर्ग सत्ता स्थान पर था। कालांतर में जैन - बौद्ध

धर्मों को राज्याश्रय मिला तब उन्होंनें, अपनी शक्ति का दुरूपयोग किया। संघकालीन धार्मिक सहिष्णुता उनमें न रही। इस तरफ वैदिक संप्रदाय में वेद को गुरू और ब्राह्मणों तक ही रखा गया। इतना ही नहीं स्त्री को अनाधिकारी कहा तथा सामान्य जनता को भी उससे वंचित कर दिया। कर्म सिद्धांत को भुलाकर जाति के आधार पर व्यक्ति को ऊँचा या नीचा समझा जाने लगा। मंदिर में भी प्रवेश नकारा गया था। कठिन तप, नियम, व्रत आदि से जनता त्रस्त हो गई थी। पतनोन्मुख हिंदू समाज को ऊपर उठाने हेतु सुधारकों की आवश्यकता पड़ी। इससे शैव, नायन्मार एवं वैष्णव आलवारों का आविर्भाव हुआ। उन्होंने सरल भक्ति मार्ग अपनाकर जनता का मार्गदर्शन किया। "भक्ति मार्ग को नया रूप प्रदान करनेवाले प्रथम सुधारक भक्त हैं आलवार एवम् नायन्मार गण। उन्होंने उच्च श्रेणी के लोगों से लेकर जन सामान्य तक भक्ति का मार्ग सुलभ और साध्य बना दिया। ४. पहले पहले यह भक्ति आंदोलन तमिळनाडु में ही हुआ। तमिळ भाषा सर्वाधिक प्राचीन एवं उत्कृष्ट है। इस साहित्य के अनेक ग्रंथों में समुद्रीयात्रा, जलपोत, नौकाओं और व्यापार का भी उल्लेख है। रोमन सिक्के भी दक्षिण में पाए गए थे। जिससे सिद्ध होता है कि उस समय यह समुद्र मार्ग से यूनान, रोम से भी जुड़ा था। भक्ति आंदोलन के कारण ही भारतीय भावात्मक एकता की स्थापना हुई, ऐसा कहने में कोई अत्युक्ति नहीं है। इसकी लहर बारहवीं शताब्दी तक कर्णाटक में पहुँची। शिवशरणों ने इसे खुलकर अपनाया। शरणों एवम् हरिदासों की वाणी का प्रभाव धीरे-धीरे उत्तर तक पहुँचा था। समस्त भारतीय भाषाओं में भक्तों और संतो ने अपने-अपने प्रदेश में,अपनी-अपनी परिस्थिती अनुरूप उसे व्यक्त किया है। भारतीय इतिहास में अलग-अलग समय में अलग-अलग क्षेत्रों में ब्रिटिश सत्ता कायम हुई। उसी दौर में गोवा के इतिहास की तरफ नज़र दौड़ाएँ तो पता लगेगा कि यहाँ पर सन् १५१० में पुर्तगाली सत्ता कायम हुई। एशिया का पहला प्रेस सन १५५६ में गोवा में आया । तब से लेकर सन १६७४ तब (जब उसका काम स्थगित भी हुआ) जितनी पुस्तकें छापी गई वे सब रोमन लिपी में ही थी ऐसा वि. बा. प्रभु देसाई का कहना है। ५. साथ में उनकी खोज यह भी है कि सन् १५५६ से लेकर १५५८ तक प्रकाशित सब पुस्तकें पुर्तगाली भाषा में ही थी। देशी लिपि में मुद्रित किया हुआ सब से पहला ग्रंथ "दौत्रीन किश्ता" सन् १५५७ में आया । प्रारंभ में वह पुर्तगाली भाषा में और बाद में मलबारी टाईप में छापा गया। उसे पाद्री एंरिकि एंरिकिश ने अनूदित किया। तमिळ भाषा में ही "दौत्रीन किस्ता" ग्रंथ १५७८ में मुद्रित हुआ। (Doutrina Christa em Lingua Brahmana Canarim)

धर्म प्रचार के लिए ही सही यहाँ पर ग्रंथों का रचनाएँ हो रही थी। साथ-साथ शब्दकोश पर भी काम हो रहा था। इसी परंपरा मैं "सांतु आंतोनिची जीवित्वकथा" - लेखक-पादरी आंतोनियु - द - साल्दांज - सन् १६५५ में आया । (Jardin de Pastores) "वनवाळयाचे मळो" पांच खंडो में रचा गया था-सन् १६५८ से १६५९ मे । आज उसका सिर्फ तीसरा और पांचवॉ खंड ही उपलब्ध है। प्रों पिसुर्लेकर ने ब्रागा - पुर्तगाल - में, सार्वजनिक वाचनालय में पुरानी मराठी (?) कानदेवी में भी काव्य के नमूने देखें हैं उनकी सूची इस प्रकार है -

विष्णुदास नाम - प्रल्हाद चरित्र

- हरिश्चंद्र - पुराणकथा, सखदेव चरित्र कथा, (?) धर्माचा अश्वमेध, कर्ण पर्व।

कृष्णदास शाम - कृष्ण चरित्र कथा
ज्ञानदेव - वसिष्ट योगु (योग वासिष्ठ)
सिवदास - गरूडाची कथा
सिंपा नामा - बाळकीड़ा
निवृत्ति देव - भगवद् गीतिका टीका
अज्ञा लेखक - हरणी कथा, राजनीतिच्या ओव्या, रामाचा अश्वमेध, गुरू सिरव्य संवाद, मदालसा, रूक्मिणी सैवंर, सिता हरण, कृष्ण-अर्जुनाचा संवादु, मृगराजाची कथा -

यहाँ मैं जो साबित करना चाहती हूँ वह यह है कि गोवा में भी भक्ति साहित्य, धार्मिक साहित्य का प्रचुर भंडार है जिसका अध्ययन मनन अनुसंधान अभी बाकी है। यही तथ्य कोंकणी और गुजराती के संबंध में भी सही है दोनो भाषाओं में रिसर्च अपेक्षित है। प्रो. गोमिश सोळाव्या शेंकड्या आदलें कोंकणी रामायण पुस्तक की प्रस्तावना में पृ. xxx१ (३१) पर लिखते हैं - ''यहां पर उच्च महाविद्यावर्यीन शिक्ष प्राप्त करने एशिया से विद्यार्थी आते थे। उसमें आर्य भारती शाखा में से सिर्फ दो ही भारतीय भाषाओं को चुना गया था - वे थीं कोंकणी अर्थात् कानरीं और गुजराती'' ६. गोवा में कोंकणी के जानेमाने रचनाकार शणै गोंयबाब - जिनका पूरा नाम था वामनराव वर्दे वालावलीकर - ''देवा-धर्माचीं पुस्तकां'' में जो उल्लेख किया है, वह भी द्रष्टव है ७.। उसमें ख्रिस्ती धर्म संबंधी तथा हिंदू धर्म-नीति और वेदांत पर कुछ पुस्तकों का उल्लेख किया है, हालांकि इनका रचनाकाल १४००-१६५० के बीच में नहीं है पर गोवा की राजकीय परिस्थिती को देखते हुए यह बात सहज लगती है। कोंकणी साहित्य में भी भक्ति परंपरा है पर उसके धागे जो कि रोमन, कन्नड, मलयाळम, नागरी लिपी में पसरे है उन्हें गूंथना अभी बाकी है।

"The main deity in the Cochin temple was installed by Swami Sudheendra Tiratha the successor of swami vijayndra Tirtha in the year 1599 A.D. A beautiful Bhakti kavya was composed in venkateshwara in konkani in the begining of the 17th century and it is named Venkatakalyan which has got Marathi influence. It was written by an unknown writer. The poet in the kavya describes the marriage of the Lord Venkateshwara with Padmavathi. It is written in 4 chapter & in 4 different regas------ khanda kavya.

कोंकणी का साहित्यिक इतिहास जब उपरी चारों धागों को गूंथकर लिखा जाएगा तभी उस पर कुछ बोला जा सकेगा। यहां पर यह धागा विषयांतर ही पैदा करता है पर भारतीय भाषाओं के इतिहास को जोड़ने में यह विषयांतर आवश्यक लगा इसलिए उसका उल्लेख कर रही हूँ । हिंदी में जैसे कबीर और अखो का तुलनात्मक अध्ययन किय जा सकता है उसकी तरह कोंकणी साहित्य में भी भक्ति परंपरा का शोधपरक अध्ययन अभी शेष है। अस्तु उस धागे को जानबूझकर छोड़ रही हूं कबीर - अखो की तुलना की राह पर अग्रसर हो रही हूं।

कबीर जुलाहा थे तो अखो परजिया सोनी थे। जुलाहा जाति के लोग निम्नवर्ग के माने जाते है तो सुनार को भी उच्च वर्ग का नहीं माना जाता। कबीर का समय सन १३९८ से १४४८ का माना जाता है तो गुजराती साहित्य में अखो का समय १५९१-१६५६ तब का दिया गया है। वे सर्वोत्तम वेदांती कवि थे ऐसा कहा जाता है। बचपन में ही उन्होंने गोस्वामी गोकुलनाथ से दीक्षा ले ली थी। बाद के जीवन में ऐसा लगता है कि उन्हें जीवन में बड़े कटु अनुभव हुए थे। परंपरा बताती

है कि इनके कुछ प्रिय संबधियों-विशेषकर बहन - की मृत्यु से इन्हें बडा आघात पहुंचा था। आगे यह भी कहा गया है कि वे अपने पडोस की किसी महिला को बहन की तरह मानते थे। वह अपना हार बनवाने के लिए अखो के पास ३०० रूपाए का सोना ले आई। अखो ने अपनी बहन के प्रेम के कारण, अपनी ओर से १०० रूपया मिलाकर कंठी बना दी। किन्तु इस मान्यता के कारण कि सोनार हंमेशा बेईमान ही होते हैं, उस महिला ने संदेहवश किसी दूसरे सोनार के पास उस कंठी को तुडवाया और जांच कराई। जब उसे विश्वास हो गया कि इसमें सोना कम नहीं वरन् अधिक है तो फिर अखो के पास उसे ठीक करवाने ले गई। ये सारी बात सुनकर अपने ऊपर बेईमानी का झूठा संदेह हुआ जानकर अखो को बडा आघात लगा।.... गुरू चरणों में बैठकर जो कुछ वेदांत उसने सीखा था अनेक घरेलू उदाहरण देते हुए उन्होंने गुजराती में लिखा है।

हम सब कबीर के व्यक्तित्व से वाकिफ हैं। विरोधाभास ऐसा कि विरोध के विरोध में भी कबीर अकख़डता और फक्कड़ताा से खड़े रहे हैं। उलटबासियां हैं तो सरलता भी है। भक्त हैं तो पतिव्रता भी हैं - मेरा मुझ में कुछ नहीं जो कुछ है सो तेरा, तेरा तुझ को सौंपता क्या लागे मेरा? भाषा ऐसी कि बेताज बादशाही अंदाज में उनके आशय के साथ साथ बहती सरल धारा... आक्रमण किया तो मसजिद, मुल्ला, मंदिर, साहब सब पर बराबर। ''ना काहू मे दोसती ना काहू से बैर.... हीन भावना तो जैसे उन्हें छूती ही नहीं। नाम मात्र की मुसलमान इस जुलाहा जाति के रक्त में प्राचीन योगमार्गीय विश्वास पूरी मात्रा में था पर शास्त्र ज्ञान के दरवाजे उनके लिए बंद थे। उन्होंने कहा-
''नाही धर्मी नाही अधर्मी - ना मैं जती न कामी हो। ना में कहता, ना मैं सुनता ना मैं सेवक - स्वामी हो। ९.
गुजराती कवि अखो का जन्म अहमदाबाद के छोटे देहात जेतलपुर में हुआ । जाति से सुनार, कुल धर्म से वैष्णव, विद्या व्यासंग से वेदान्ती और नैसर्गिक रसिकता से कवि था। १०

शैक्षणीक योग्यता के बारे में जानकारी नहीं है पर सुनार होने के कारण टकसाल में नौकरी थी। अक्षरज्ञान था। गणित विद्या व्यवहार में आवश्यकतानरूप प्राप्त थी। पारिवारिक जीवन में वियोग के कारण वैराग्य आया। जहांगीर बादशाह की टकसाल की नौकरी छोडकर क्षेत्र संन्यास ले लिया और सद्‌गुरू की खोज में चल पड़े। जैसे कबीर ने अपने गुरू से मंत्र लिया वैसे अखो के विचार गुरू के बारे में देखें - ११.

''गुरू गोब्यंद, गोब्यंद गुरू, नाम युग्म एक
तेह ने स्त्त्यूं नीचो नमी, ठंरू बूध्य मान्ये हुं।
कबीर के विचार ''गुरू गोविंद दोऊ खडे.... से
तुलना की जा सकती है।

''ज्यम रवि देखाडे रवी धाम ने व्यम गुरूदेखाडे राम....कबीर के बारे में शुक्लजी ने लिखा था साखी सबदी दोहरा कहि कहिनी उपखान भगति निरूपहिं भगत कलि निंदहि वेद - पुराण

अखो से भी काशी के ब्राह्मण जल रहे थे झुलाहा और सुनार दोनों छले गए पंडितों को अनुभवहीन पोथेबाजी पर, पाखंडी साधओं के ढोंग पर, बाह्याचारों और धूर्तता पर अनेक प्रहार किए गए पर कबीर जैसी निर्भीकता ''ना मैं हिन्दु ना मैं मुसलमान'' अखों में नहीं थी 'गुजरात में अखा (१५९१-१६३६) को निगुर्ण माना जाता है पर कबीर की अकखड़ता और मूर्ति भंजकता अखा में कहां?

अखो का लेखन गुजराती-हिन्दी दोनों भाषाओं में हुआ है जिसकी नामावली इस प्रकार है -

गुजराती-छप्पा, कक्को, सातवार, बारमास, कैवल्य गीत, पंचीकरण, चित्त विचार संवाद,गुरू शिष्य संवाद, संतना लक्षण अथवा कृष्ण उद्धव संवाद, अखे-गीता, अनुभव बिदु, मुक्तक पद, जकडी, झूलणां, सोरठा, दूहा।

हिन्दी-एक लक्ष रमणी, अमृतकला, रमेणि, कुंडलिया ब्रहम लीला, संतप्रिया, जकडी, घुआर्थ, विष्णुपद, अखो गीता ....।

कबीर की तरह ही कर्मकांड का विरोध आदि भी अखो में था। परिपूर्ण परमात्मा के लिए एक वाचक के रूप में उसने "सुन" का प्रयोग किया है।

"कोई जीव छे, कोई कहे शिव छे,
थाप, उथापमां कोई न शोध्यो
आप ते आपनो अमीरस घूंटवा,
शिव ते जीवनो वेश लीधो।"

जातिभेद में अटकनेवालों का, मूर्तिवादिता पर भी उपहास किया है

-नाहि हरि हिन्दु अखा
ना मीरां मुसलमान
बीच रोंचावणी मन करे,
पण पियु की नहीं पहुचान
- एक मूरख ने एवी टेव, पथ्थर एटला पूजे देव।
पाणी देखी करे सनान, तुलसी देखी तोड़े पान।
ए अखा वडुं उत्पात, घणां परमेश्वर ए क्यांनी वात?

माया के घूघंट पट की बात कबीर और अखो दोनों करते हैं-

कबीर - घूंघट को पट खोल रे तोहे पियु मिलेंगे।
अखो-सांइ बिना धूंधट नहीं खोलूं।

शब्दों के मायाजाल में कबीर और अखो दोनो नहीं पड़ते -

मेरा तेरा मनवा कैसे एक होई मैं
कहता आंखन की देखी तुं कहता
कागज की लेखी...
अखो - शब्द जाल मायानुं कूड,
त्यां नर पशु पडें मति मूढ।
शणगारी वाणी सौ गाय,
मोह्या जीव सांभळवा जाय
अखो शुं वांच्यु समज्यो कशुं,
आंखनुं काखळ गाले घस्युं।

कबीर जुलाह गीरी प्रतीकों से तो अख सुनारी के प्रतीकों से लिखते हैं -

कबीर-जोलाह बीनहु हो हरिनाम,
जाके सुर-नर-मुनि धरे ध्याना ॥
ताना तिनके अहुंठा लीन्हौ,
चरखी चारिहुं बेदा ॥
सर खूंटी एक रामनरायन पूरन
प्रगटे कामा ॥
अखो - पडतुं सुवर्ण ने बीजुं मन,
तेनुं धोवुं - धावुं न होय जतन ।
जो मर्मखार अग्नि ने मळे
तो थाय चोकखुं मन पाछुं वळे" ।
-घाट गळये घडाय सोनुं तो सरखुं सदा"।

गुजराती के कवि उमाशंकर जोशी-अखो एक अध्ययन" में लिखते हैं सच सोनार ने बहुत कुछ कह

दिया है कबीर भी लाज - घूंघट अज्ञान - खोलकर आंतरदृष्टि से पिया को - परमात्मा को पाने की बात करते हैं १३. अखो "लाज न रहीए" लाज का अर्थ यहां घूंघट है शर्म भी है।

- चाहे सहज में हरती फरती
लेवे ल्हावा - पण भूखी रे,
आछा अंग देखावे लोका
पण भोग बिना तुं भूखी रे
लाजु लाज न रहीए ....।

सहज रूप में 'हरती फरती' लेकिन पर अनुभव के बिना प्राप्त ज्ञान छलोवा मानते हैं। ज्ञान का साक्षात्कार या ज्ञान का अनुभव ज्ञान नहीं है। प्रियतम के संग का लाभ जिसे नही" मिलता वह भामिनी (जीव) सही मानों में भूखी है अधूरी है।
कबीर की वाणी की तरह ही अखो की वाणी भी हृदय पर सीधी प्रहार करती है।

लगता है संतों और भक्तों ने अपने समय के राजनीतीक, सामाजिक, वेदांतिक, धार्मिक वातावरण को बदलने के लिए ही जन आंदोलन चलाया जिसकी लहर पूरे भारत में चली। सामान्य भाषा में ही इसकी विशेषता बनी रही है। पाखंड को तोड़कर, कर्म को ही धर्म माननेवालों पर सीधा प्रहार किया गया है । अखा के शब्दों में कहूं तो
"तिलक करता त्रेपन वह्यां, जपमाळाना नाकां गयां। तिरथ फरी फरी धाक्या चरण। तोय न पहुंच्या हरिने शरण" उसी प्रकार कबीर में माला तो कर में फिरै, जीभ फिरै मुख मांही। कर का मनका डारि कै मन का मनका फेर..."

वेदांत और सूफी मत का प्रभाव भी दोनों पर पाया गया है। अखो जी जब पंजाब गए तब वहां "जकडी" काव्य प्रकार की रचना की थी जिसका उल्लेख श्री भगवानजी महाराज करते है।
'श्री अखा वेदांती हैं, ज्ञानी हैं, यह बात भी सब को मालूम हैं, परंतु वे सूफी संत है, आशिक हैं, औलिया हैं आदि फकीर इश्क की बातें तो इसी ग्रंथ के माध्यम से सर्वप्रथम ख्याति पा रही है"।
मेरा ढोलन ढलकर आया रे,
हुं दुधु धोऊंगी पाया रे।
हूं आप सरषी सरखी कीती रे।
दोऊ जग में हू जीती रे (जकडी १८) १४

अखा रचित "छाप्पा" भी प्रसिद्ध हैं गुजरात के विद्वान कहते हैं कि अखो को हंसना भी आता था और वह भी मुक्त हास्य था जिसे अमूल धन कहा गया है आर्थर कोस्कर ने हास्य की महिमा पर बहुत कुछ लिखा है पर अखो ने तो उस ज़माने में, समाज पर समाज की धर्माघता और कभी - कभी अपने पर भी हंसने में कसर नहीं रखी।

"ज्ञानीने कविता न गणेश, किरण सूर्यनां केम वणेश? शब्द केरो सढ क्यम थाय? आकाश ते क्यम तोळयु जाय?
एवुं वचन अणलिंगीतंणुं, अखा नही को पर आपणु १५

हमारे पूरे भक्ति आंदोलन में कबीर एक ऐसा व्यक्तिव है जो अपने समय के हर पाखंड को चुनौती देते है। मनुष्य-मनुष्य के बीच कोई भेद रेखा उन्हें स्वीकार्य नाहीं है। वेद कितेब भ्रमोत्पादक हैं।, तो तीर्थ, व्रत, पूजा, नमाज़, रोज़ा भी गुमराह करते हैं, पंडे, पांड़े,

काज़ी, मुल्ला सब संप्रदाय के ढेकेदार हैं, धर्म के नहीं है। अपने समय के हर मत को वे खारिज़ कर देते हैं। शायद यह अस्वीकार का साहस ही कबीर की सब से बड़ी पाहचान है उसी तरह गुजराती कवि भी अपने समय में मूर्तियां तोड़ रहा है। वेद वेदांत से उसने जरूरी सामग्री ली है पर अपने समय में जो ढकोसले चल रहे थे उसका विरोध ही किया था। वास्तव में इन भक्तों और संतों ने ऐसी राह चाही जिससे समाज में क्रांतिकारी परिवर्तन आए। दादू दयार के शब्दो में लेख समाप्त करती हूँ ।

भाई रे ऐसा पंथ हमारा ।
है पब रहित पंथ गहि पूरा, अवरण एक अधारा ।
वाद विवाद काहू सो नाहीं मांहि जगत थैं न्यार ।
समदृष्टि सुझाई सहज में,
आपहि आप विचारा ।
मैं तैं मेरी यह मति नाहीं,
निबैंरी निरंकारा
पूरण सबै देखि आपा परि,
निरालंब निर्धारा ।

संदर्भ :-


1. बच्चनसिंह - हिंदी साहित्य का दूसरा इतिहास
2. वही - हिंदी साहित्य का दूसरा इतिहास
3. - - श्री भागंवत् महॉत्मम् प्रथम अध्याय श्लोक ४८-५०
4. एस. कृष्णस्वामी अय्यंगार - हिस्ट्री ऑफ तिरूपति प्रथम भाग पृ 73
5. डॉ.वि.भा. प्रभु देसाई - शतराव्या शतकांतील गोमंतकी बोली पृ 69-70
6. संपा. प्रो ओलिवीयु गोमिश- सोळाव्या शेंकड्या आदले कोंकणी रामायण पृ xxx1
7. शणै गोंयबाब - षेवकार अध्यक्षांले उलोवप - पृ 16-16
8. एन. पा. मल्लैया - भक्ति टेडिशन इन कोंकणी लिटरेचर - पृ 85-94
9. जयंत कृष्ण दवे - गुजराती साहित्य का इतिहास पृ.वश
10. डॉ. उर्वशी सूरती - अखो की हिंदी कविता
11. डॉ. उर्वशी सूरती - अखो की हिंदी कविता पृ. वश
12. बच्चनसिंह - हिंदी साहित्य का दूसरा इतिहास पृ. 82
13. उमाशंकर जोशी - अखो एक अध्ययन - पृ. 30
14. डॉ. उर्वशी सूरता - अखो की हिंदी कविता - पृ. 89
15. जगदीश जोशी - एकांतनी सभा - पृ. 341-342
16. दादू दयाल


❖ ❖ ❖

# बाजीगर



दिप्ती दि. च्याती हळदणकर

'मैं'... मेरा इस दुनियाँ में शायद कोई अस्तित्व ही नहीं होता, अगर मैं 'उमसे नहीं गु. जरता... शायद यूँ ही दुनिया की इस भीड़ में खो जाता... खोने का भी अपना एक अलग नशा होता है... पर भीड़ में खोने का अब मुझे कोई डर नहीं है.... शायद इसलिए कि ज़िंदगी ने मुझे यों ठोस बनाया है कि ये भीड़ मुझे निगल भी लेती तो भी मैं उस भीड़ को पी लेता... आज पता नहीं क्यों मन पर काबू नहीं है... एक अलग ही नशा छाया हुया है... जीत का नशा... या फिर हार कर भी जीतने का? या फिर अपने 'होने का'....

"अरे बेटा आलोक, हाथ-मुह धो कर खाना खाने आजा। तेरे बाबा को आज घर पहुँचने में थोड़ी देर होगी। तू खा ले।"

आई की आवाज़ सुनते ही आँखों के आँसुओं को पोंछते हुए आलोक कमरे से बाहर आया। आँखों में थोड़ी नमी अभी भी थी। उसने कमीज़ से फिर एक बार आँखों को पोछा। फिर मुख पर मुस्कान लाकर कहने लगा, "आई, आज क्या बनाया है? . जोरों की भूख लगी है। लग रहा है कि पेट में चूहे कूद ही नहीं रहे हैं, पर साथ ही साथ कुत्ते भी भौंक रहे हैं।" यह सुनते ही उसकी आई के आगे के दो दाँत जिनके बीच में एक छोटी-दरार दिख रही थी, होठों को थोड़ा धकेल कर चमकने लगे। बिजली के बल्ब से आ रही मद्धिम सी भूरी रोशनी से दोनों एक दूसरे के मुख पर उभर रही मुस्कान को देख अंदर ही अंदर, बिना जताए खुशी को अनुभव कर रहे

थे। आलोक ऐसे अनेक मुहावरों का खुद गढ़ता और इस्तेमाल करता जिससे उसके दोस्तों में तो उसकी एक अलग ही पहचान बन गयी थी।

आलोक खुशमिजाच क़िस्म का लड़का, उसके जीवन में दोस्तों की एहमियत बहुत ज़्यादा थी। जितना समय वह अपने इन लंगोटिया-यारों के साथ गुजारता था, उतना शायद ही किसी और के साथ। घर पर भी ज़्यादा देर तक टिकता न था। 'दोस्त' उसके जीवन में तो जैसे प्राणों का संचार करने वाली धमनियाँ थे। स्कूल से घर आता, खाना खाता और झट से निकल जाता अपनी मंडली के साथ मौज-मस्ती करने। दोस्त भी कैसे थे? वही, गाँव के आवारा लड़के जिनका ध्यान पढ़ाई को छोड़, बाकी हर ची. ज पर जमता था। पढ़ाई से जैसे उनकी कभी पटती ही न थी। सूरज दो बार सातवीं, एक बार आठवीं और एक बार नौवीं में फ़ेल हो चुका था। विक्रम का विक्रम ये था कि उसने हर एक क्लास में अपने दो साल रिज़र्व कर के रख लिए थे। नीलेश ने धक्के खा-खा कर दसवीं तक का रास्ता माँ-पिता की डांट के तहत जैसे-तैसे तय किया था। अमेय इन सब से उम्र और फ़ेल होने के काबिलियत में सबसे ज्याद था। उसका दिन शुरू होता था गालियों से और खत्म भी होता गलियों से ही। जैसे आलोक नए नए मुहावरों को बनाता था, उसी निपुणता से अमेय गालियों को गढ़ता था। गालियाँ भी कैसी? ऐसी ऐसी गालियाँ की 'गालियाँ' शब्द भी उनके समक्ष सौम्य लगता। बस इन सबकी तुलना में आलोक पढ़ने में थोड़ा होशियार था।

'आलोक'... आई-बाबा से मिला नाम। केवल नाम न होकर उनके जीवन को परिवर्तित करने की एकमात्र आशा मैं ही था। दुनिया के हर एक माँ-पिता की तरह उन्होंने भी मुझे पाल-पोसकर बढ़ा करने का कर्तव्य किया था। फर्क बस इतना था कि मुझे इस बात का इल्म थोड़ा देरी से हुआ कि वे यह सब केवल कर्तव्य निभाने के लिए नहीं, बल्कि इसलिए कर रहे थे क्योंकि वे उससे बेहद प्यार करते थे, अपनी जान से भी ज़्यादा। उन्होंने उसे कभी भी चीज़ की कमी होने न दी। मुझे हर वो चीज़ मिल जाती थी जो मैं चाहता था। अच्छा-सेहतमंद खाना, अच्छी पढ़ाई, हर साल स्कूल के लिए नयी यूनिफ़ोर्म, नया बैग। ऐसा शायद ही कभी हुआ हो कि मैंने जो मांगा वो मुझे न मिला हो। और अगर कभी ऐसा होने की मुझे भनक लग जाती तो मैं पूरे घर को यूँ उठा लेता कि पड़ोसी भी जमा हो जाते। अपनी हैसियत से भी ज़्यादा उन्होंने आलोक के लिए किया। उसने अपनी माँ को दूसरों के घर को दूसरों के घर काम करते जाते तो बचपन से देखा था, शायद इसीलिए उसने यह मान लिया था कि यह कोई बड़ी बात न थी। पिता को देर रात तक मज़दूरी करते देखा तो था, पर यह भी उसके लिए कोई बड़ी बात न थी। यह इसलिए कि कभी भी उसके माता-पिता ने उसके सामने अपने दर्द को बयान होने न दिया। पर ..पर आज वो सब मुझे याद क्यों आ रहा हैं? आज क्यों मेरी आँखों में बार बार आँसू आ रहे हैं? इससे पहले तो कभी भी मैं अकेले में रोया न था... आँसू तभी मेरी आँखों में आ जाते थे जब मुझे लगने लगता था कि मेरी कोई फमाईश पूरी नहीं हो रही हो...

रोते-रोते कब नींद आई, मुझे पता भी न चला। दरवाज़े की कर्कश ध्वनि से मेरी नींद टूटी। लाइट अभी भी जल रही है। लगता है अभी-अभी मेरी आँख लगी थी और तभी मैं जाग गया था। गर्दन को थोड़ा मरोड़कर देखा तो बाबा दरवाजा धीमे से बंद कर के अंदर आ रहे हैं। उनकी नज़र मुझपर पड़ने

से पहले ही मैंने आँखें मूँद लीं। मैं उनका सामना नहीं कर पा रहा हूँ। अपने अंदर एक अजीब उलझन महसूस हो रही है। क्या मुझे उनसे माफ़ी मांग लेनी चाहिए? अब से पहले कभी भी मैंने किसी से किसी भी बात के लिए माफी नहीं मांगी है। तो फिर आज कैसे मांगु? पर क्या माफ़ी माँगने से सब कुछ एकदम से ठीक हो जाएगा? काश मेरे पास कोई जादू होता कि मैं समय की नांव पर बैठ पीछे जा पाता और सब कुछ ठीक कर देता... ऐसे फ़िज़ूल की बातें सोच कर वक्त गवाने से तो अच्छा होगा कि मैं कुछ करूँ।

परीक्षा खत्म होने के बाद हम सभी एकदम बेकार हो चुके थे। अब हमारी मंडली जो सुबह जमती शाम तक कोई भी घर जाने का नाम न लेता। बस खाना खाने के लिए जाते और फिर लौट कर वहीं आ जाते।

मैं थोड़ा उदास था क्योंकि मैं पहली बार फ़ेल हो चुका था। पर वहाँ पहुँचते पहुँतचे जैसे मुझे जोश आ रहा था। और ये इसलिए कि इतने सालों के बात मैं भी अपनी मंडली की बराबरी में आ चुका था। . फेल होने की उदासी को भूल कर मैं खुशी अनुभव कर रहा था। फ़ेल होने की खुशी कुछ अलग ही होती है, और इसे केवल वह महसूस कर सकता है जिसने इसमें गोता लगाया हो। पर वहाँ तो कोई नहीं था। 'कहाँ गए ये सबके सब?' मेरे मन में सवाल आया पर इसका उत्तर दूर दूर तक नहीं दिख रहा था। मैं थोड़ी देर रुका। फिर वहाँ से निकाल गया घर की ओर।

'कहाँ गए ये सब के सब! इन हरामजादों को बताया था कि पुराने किले के पास की 'बांध' पर मिलेंगे! कुछ बताना भी तो चाहिए था न कि नहीं आएंगे ! मैं भी न... चलो अब घर चलता हूँ, थोड़ी पेट पूजा करने के बाद सीदा साले उस विक्रम के यहाँ चलता हूँ। बड़ा रौब जमाता है सब पर। सुबह मिला था तब तो बता ही सकता था न कि आज अड्डा कहीं और जमेगा.....!!!'' आलोक गुस्से में था, और तो और पेट भी उसकी आवाज़ को एक अलग ताल दे रहा था।

आलोक ने खाना खा लिया। कल घटित हर एक बात, हर एक शब्द, हर एक चीज़ उसे याद आ रही है और उसकी आँखों को नम कर रही है। जैसे ही कल वो घर के पास पहुँचा था, उसका दिल कुछ अजीब ढंग से धड़कने लगा था। जितना रौब और गुस्सा लेकर वो अपने अड्डे से अकेला घरा को निकला था, वो भाप बनकर उड सा गया और वह भाप घर से आती मोठी सी सुगंध में दब सी गयी थी। आलोक की माँ हर साल उसके स्कूल के 'रिज़ल्ट' के दिन 'शीरा' बनाती, बुनी हुईमुंफली डालकर। काजू-किशमिस कहाँ इनके नसीब में था... जैसे जसे घर और उसके बीच की दूरी कम होती, वैसे वैसे उसके होठों के दोनों छोरों की दूरी भी कम हो जाती। डर और उदासी दोनों के मिली जुली एक अलग ही बेचैनी के साथ वो अंदर आया। जैसे ही उसने घर की दहलीज़ लाँघी, बाबा को उसी टूटी चारपाई पर पाया जहाँ वो उन्हें रोज़ देखता था। पर आज का दिन बीते दिनों से कुछ अलग ही उसको अनुभव हुआ। माँ शायद रसोई में थी, बर्तनों की आवाज़ से उसने अंदाज़ा लगाया। माँ को वो जैसे तैसा बता सकता था। पर आज पिताजी घर पर कैसे यस गुत्थी वह सुलझा नहीं पा रहा था। दोस्तों के साथ भले ही वह मुह फट बोलता था, पर पिताजी के सामने उसकी आवाज़ कतई नहीं उठती थी; डर के मारे नहीं, पर कुछ और था जो उसको रोकता था।

'चर्रऽऽऽऽ मर्रऽऽऽऽ' चारपाई से आवा. ज आयी। उस आवाज़ के साथ साथ और आवाज़

आयी, "बेटा आलोक, कहाँ थे इतनी देर, मैं तेरा इंतज़ार कब से कर रहा हूँ। देख तेरे लिए क्या लाया हूँ, पिछले साल मैंने तुझे वादा किया था याद है न? ये ले पकड़ तेरा वॉकमैन" और सस्ता सा, पर उनकी हैसियत से महंगाा वॉकमैन आलोक के बाबा ने आलोक के हाथ में थमा दिया। उस वॉकमैन को छूटे ही उसके दिल की धड़कने और भी तेज़ होने लगीं। अब वह कैसे पिताजी को इम्तिहान का फैसला सुनाएगा। कैसे वह कहेगा कि वह 'फ़ेल' हो गया है। कैसे वह कहेगा कि उसके उन दोनों की उर्म्मादों पर पार्नाफेर दिया है... तभी अचानक आई ने आकर टोका, "आप भी न, बेचारे को हाथ मुँह धोकर खाना तो खाने दो। बेचारे के पोट में 'कुत्ते भौंक रहे होंगे' और आई-बाबा खिलखिलाकर हंसने लगे।

खाना खाने के बाद उसके बाबा को थोड़ा टहलने की आदत है। आलोक जानता था कि खाना खाते समय उसको कोई कुछ पूछेगा नहीं, क्योंकि यह उनके घर का नियम था कि खाना खाते समय कोई भी बात नहीं करेगा। वह धीरे-धीरे खाना खाने लगा। वो चाहता थ कि बाबा खाना खाकर टहलने के लिए जाए। और एसा ही हुआ। वो खाना खाकर आँगन में ग्श्त लगाने गये। अब माँ का भी खाना खाकर हो चुका था। जैसे ही आलोक हाथ-मुँह धोने के लिए गया, माँ ने आलोक से पूछा, "बेटा परीक्षा का फल क्या आया है? इस बार किस-किस को तूने पीछे छोड़ा है?" आलोक एकदम चुप। कुछ क्षण उसकी तेज़ साँसो के सिवा और कोई आवाज़ नहीं सुनाई दे रही थी उनकी आई को यह महसूस हुआ कि कुछ गलत ज़रूर हुआ है, उसकी ज़ेहन में अनेकों ऊटपटाँग खयालात आने लगे। उसने आलोक को कंधों से पकड़ा और पूछा, "बेटा बोल, क्या हुआ? देख मेरे मन में क्या-क्या उफन रहा है। बता न क्या हुआ? तू इतना उदास तो कभी भी न था, बोल बेटा बोल।" आलोक की आँखों से आँसू लुढ़ककर उसके कंधों को पकड़े माँ के हाथों को छूने लगे। वह ज्यादा कुछ बोल न सका। उसके मुँह से बस इतना ही निकला, "आई.... मैं फ़ेल हो गया।" आलोक के मुह से निकले पहले तीन शब्दों को सुनते ही उसकी आई की आँखे एक क्षण के लिए पथरा सी गयी। उसने अपने आप को संभाला । जितनी उम्मीदों के साथ उसने पूरा साल सपने देखे थे उनको एक क्षण में टूटते देखना कोई साधारण बात न थी। फिर भी अपने को संभालते हुये उसने आलोक को संभालते हुये कहा, "कोई बात नहीं बेटा, अगले साल फिर मेहनत करना।" आलोक जानता था कि यह कहकर वह उसे पिताजी का सामना करने के लिए धैर्य दे रही थी।

दस-पंद्रह मिनट बाद बाबा अंदर आए। आलोक तब तक विक्रम के घर जा चुका था। वह अपने बाबा का सामना नहीं करना चाहता था। वह जानता था कि वो बहुत दुखी होंगे। अब से पहले ना ही कभी उसके बाबा ने उसे डाँटा था और ना ही कभी उसपर हाथ उठाया, फिर भी जाने वह क्या था जिसका सामना वह नहीं करना चाहता था। जैसे ही वह अंदर आए, आलोक को आवाज़ दी। आलोक की जगह उनकी पत्नी उनके पास आयी।

आलोक को आते देख विक्रम घर से बाहर आया और बिना कुछ बोले उसका हाथ थाम कर उसे अमेय के घर की ओर ले गया, जहाँ उसके बाकी सभी दोस्त थे। अमेय के घर के पिछवाड़े में एक आम का बड़ा सा पेड़ था। यह उनका दूसरा अड्डा था। आलोक ने देखा कि सभी पहले से वहाँ जमा थे। किसी ने एक दूसरे को इम्तिहान के फल के बारे में कुछ नहीं पूछा। एक बड़ा सा रुमाल ज़मीन पर

रखा और सूरज ने कहा, "आज हमने तय किया है कि कल हम सब फिल्म देखने के लिए जाएंगे। हर एक बीस-पच्चीस रुपये का इंतज़ाम करे। कल ठीक साढ़े नौ बजे नीलेश के घर के सामने मिलेंगे।" यूँ फिल्म जाना तो उनका कभी एकबार होता रहता था, पर आज फिल्म जाने का आलोक को कतई 'मूड' नहीं था। उसने कहा, "किस खुशी में फिल्म देखने के लिए जा रहे हैं? मेरे फ़ेल होने की खुशी मैं?" आलोक की आवाज़ में थोड़ी उदासी, थोड़ी खीज़, थोडी रुलाई थी। पर सब ने इसे नज़रअंदाज़ कर बात को बदल दिया। वे इस बात पर कुछ भी बोलना नहीं चाहते थे।

घर आते आते ७.३० बज गए। अंधेरे और उजाले के बीच का फ़ासला कम लग रहा था। एक ओर सूरज ढलने की राह देख रहा था, दूसरी ओर चाँद अपनी शीतल चाँदनी फैलाने की आस में थी। सुबह का भुला जैसे शाम को लौट आता है, वैसे ही पंछी अपने घोंसलों में लौट आ रहे थे, और मैं भी अपने घर जा रहा था। आलोक सोचता है, इन पंछियों का जीवन कितना मदमस्त होता है, न पढ़ाई, न इम्तिहान, न परीक्षा फल!!! काश मैं भी इन्ही की तरह होता...

अंदर आते वक्त उसने अपने दिल को थाम लिया था पिताजी की डांट खाने के लिए वो पूरी तरह तयार था। उसने सोच लिया था कि वह उनके पैर पकड़कर मांफ़ी माँगेगा। पिताजी अगर मारेंगे तो चुप चाप मार खाएगा। उनसे वादा करेगा कि अगले साल उनको निराश नहीं करेगा, दरवाजे तक पहुँचते-पहुँचते जाने ऐसे कितने ही ख़याल उसके मन में . फेन की तरह उठ रहे थे। जब वह अंदर आया तो पिताजी बिना शक्कर वाली चाय पी रहे थे। शाम के वक्त उनको फ़ीकी चाय पीना पसंद था। मुझे देखते ही उन्होंने चाय को जल्दी से खत्म कर प्याला माँ के हात में थामा दिया। आई प्याला लेकर चुपचाप रसोई में गयी। अब आलोक पूरी तरह शेर का सामना करने की तयारी में था। पर ऐसा कुछ न हुआ। पिताजी ने आलोक की ओर देखा और चुप चाप चारपाई पर रो.ज की तरह सो गए। आई चाय का एक प्याला लेकर मेरी ओर आयी और मुझे चाय दी। मैं बिना कुछ कहे, बिना कुछ बोले चुप चाप चाय पीना शुरू किया, आई अंदर से एक तश्ती में मेरे लिए शीरा लेकर आयी। फिर बाबा के पास जाकर बैठ गयी और नारियल के तेल से उनके सिर की मालिश करने लगी। आलोक चाय पी कर प्याला और तश्ती रसोई में लेकर गया। जब वह बाहर आ रहा था तब उसने बाबा को माँ से कुछ कहते सुना, "मेरी बस एक ही चाह थी, आलोक खूब पढ़-लिखकर बड़ा इंसान बने। हम जिस गरीबी से लड़ रहें हैं वह गरीबी उसको दूर दूर तक न छू पाये। पर...." एक धीमी सी, दबी हुई सिसक के साथ वे चुप हो गए।

कल की वह शाम, वह रात मेरे जीवन की सबसे भारी रात थी। एक-एक पल, एक-एक लमहा मुझे असलियत का एहसास दिला रहा था। अब तक मैं जिस भ्रम में था, अपने आप पर जितना गुरूर था उस सब पर आज मुझे हंसी आ रही थी।"लानत है मुझपर! अपने आई-बाबा के बलिदान पर मैं अब तक मौज मस्ती कर रहा था। ये बेचारे मेरे लिए क्या कुछ नहीं कर रहे थे। और मैं उनको पल भर की खुशी भी न दे पाया.... " ऐसे अनेकों ख़याल उसको झकझोर रहे थे।

जिस कल के बारे में वह सोच रहा था वह 'कल' गुज़र गया और 'आज' शुरू हुआ। मैं मेरा पूरा गर्व, अभिमान और साथ-साथ आत्मविश्वास भी खो चुका था। आज माँ मुझे सुबह उठाने के लिए नहीं

आयी थी,शायद उन्होंने यह जान लिया था कि मैं बाबा का सामना नहीं कर पाऊँगा। जब तक मैं उठा, वे काम के लिए जा चुके थे। माँ ने नाश्त-पानी दिया और मैं गले के रास्ते उसे पेट तक पहुँचाकर घर से निकला। जैसे कि तय हुआ था, स्कूल के बैग से करीब पंद्रह रुपये लेकर मैं नीलेश के घर की ओर चला। १० रुपये कम पड रहे थे, पर मॉ से मांगने की हिम्मत न हुई। चलते चलते कब नीलेश के यहाँ पहुँचा पता भी ना चला। लगता है सभी मेरी बहुत देर से राह देख रहे हैं। "देख यार, इतने का ही इंत. जाम कर पाया हूँ। पर सच बताऊँ तो सिनेमा जाने का मूड ही नहीं है यार। बुरा न मानो तो तुम लोग जाओ। मैं नहीं आना चाहता।" "चुप, एकदम चुप। कुछ बोल मत तू। जैसा हम कह रहे हैं, वैसा कर। ये तेरी नौटंकी आज नहीं चलेगी। घोड़े की पुंछ उंट को कैसी लगानी है ये हम जानते हैं। समझे?" सूरज ने चिल्लाते हुए कहा। अक्सर यह स्वरचित मुहावरा आलोक ही कहता था, पर आज सूरज के मुह से सुन आलोक के मुख पर थोड़ी सी हँसी झलखी और गायब हो गयी। फिर देखते ही देखते आलोक उनके साथ हो लिया। सिनेमा घर जाते वक्त उसके ज़ेहन में आया, 'कमबख्त इन दोस्तों के साथ रह-रहकर मैं ऐसा बन गया हूँ। मुझे इनका साथ छोड़ना चाहिए। जब तक इनके साथ रहूँगा, कभी भी आगे नहीं बढ़ पाऊँगा। ये दोस्ती-वोस्ती कुछ नहीं होता। बस एक झलावा है, और कुछ नहीं। आज जो कुछ भी हुआ, इसके जिम्मेदार मेरे साथ-साथ ये सब भी हैं। मैं . फेल हो गया हूँ और इनको देखो जश्म मना रहें हैं। बस और नहीं। मैं नहीं जाऊंगा इनके साथ।" जब तक वह कुछ कहने के लिए या अपना हाथ छोड़ने के लिए कुछ करता, हम सिनेमा घर के अंदर पहुँच गए थे। और मुझे ज़बरन फिल्म देखने के लिए बैठना पड़ा। सोचा, "चलो इन लफंगों के साथ ये आखिरी फिल्म।"

फिल्म शुरू हो चुकी थी। हम करीब १० मिनट देरी से पहुँचे थे। थिएटर खचाखच भरा हुआ था,जिससे मैंने अनुमान लगाया कि फिल्म ज़रूर अच्छी होगी। पता नहीं कौन सी फिल्म थी... सब के चहिते शाहरुख़ खान और काजोल थे फिल्म में। पर फिर भी मेरा ध्यान फिल्म की ओर न था। मैं मेरे दोस्तों के एकदम बीच मैं बैठाा था। सीन रेस का चल रहा था। शाहरुख़ काजोल के पिता से रेस जान बुझ कर हार जाता है। अचानक मेरे दोस्तों ने मेरी ओर देखकर कहा, "पता है हम तुझे यहाँ क्यों लेकर आए हैं? अब ध्यान से सुन शाहरुख़ क्या कहते हैं।" और वो शब्द मेरे कानों पर पड़े जिन्होंने मेरी पूरी ज़िंदगी को बदल डाला 'कभी कभी कुछ जीतने के लिए कुछ हारना भी पड़ता है। और हार कर जीतने वाले को बा. जीगर कहते हैं... क्या कहते हैं?' और शाहरुख़ के साथ साथ उसके दोस्तों ने ज़ोर हे कहा "बाज़ीगर"।

वह दिन और आज का दिन....बाबा ने अगर वह कहा न होता, केवल डाँटा होता तो शायद मैं आज जो हूँ वह नहीं बन पाया होता। फिल्में बनती हैं मनोरंजन के लिए। पर उन्हीं दोस्तों ने, जिनको मैंने निकम्मा कहा था फिल्म के एक डायलोग से मुझे ज़िंदगी को देखने का नया नज़रिया दे दिया। मेरी आई, मेरे बाबा, और मेरे दोस्तों ने मुझे एक नया दृष्टिकोण, एक नया रास्ता दिखया है। बहरहल, हमारे जीवन में ऐसे बहुत सारे प्रसंग आते हैं, जब हम अपनी हिम्मत हार जाते हैं, लगता है कि आगे बढ़ाने का रास्ता खत्म हो गया है, पर उस कोहरे को हटाने भर की देरी होती है, और आगे सुनहरा आसमान हमारी प्रतीक्षा कर रहा होता है, मैं भी शायद भटकता रहता, अगर वक्त पर मेरी आँखें खुला न होती।

❖ ❖ ❖



**सिंधू अ.शे. असोळडेकार**

# एक नया महाभारत

हे विराट रुप लेने वाले श्रीकृष्ण
कुरुक्षेत्र से भी बत्तर हुआ है हमारा भारत हमारा वतन
दुर्योधन की मानसिक्ता की हो रही है वृद्धी
अर्जुन हरपल हार रहा है बाजी
द्रौपदी का हो रहा वस्त्रहरण
मुल्यों का रहा है पतन
करना है अब आपको उसका जतन
निभाकर अपना दिया हुआ वचन
कहा था आपने (...यदा यदा ही धर्मस्य)
जब जब धर्म पर आयेगा संकट
बढ जायेगा जब अत्याचार
तब तब अपने आप जन्म लुँगा बार बार
(...परित्राणाय साधू नाम)
करने रक्षा साधू की दुष्टों का करने संहार
धर्मस्थापना करने युग युग में लुँगा अवतार
पर डरे मन में आते विचार बारी बारी
क्या भ्रष्टाचार आप पर भी हुआ है हावी
पलट न दिया हो अपने वचन
शायद कलियुग आपको पड गया भारी
क्षमा करना भगवन हमारे इस सोच के लिए
पर हालात के हम मारे घडी घडी भटक जाते है सारे
फिर भी दिल के एक कोने में पनप रहा है विश्वास
यमुनाजी को आयेगा पूर बंदी सच्चाई तोडेगी पाश
अधर्म का नाश करने उजागर करने देवकी की कोक
आयेंगे हमारे श्रीकृष्ण इस कलियुग के पृथ्वीलोक
दूर नही वह दिन जब हम भी देखेंगे तेरा विराट रुप
सुनेंगे आपके अमृतवाणी में फिर से गीता अर्जुन के
साथ दुर्योधन
तब जाके बदलेगा भारत के नसीब का रुख
और रचा जायेगा एक नया महाभारत

❖ ❖ ❖

## मौत

कल सपने में मैंने
अपनी मौत देखी थी।
क़फ़न में लिपटी, फूलों से सजी
अपनी लाश देखी थी।
दोस्त थे, दुश्मन थे,
आए हुए थे सभी,
रिश्ते नाते तोड़ गए थे,
दिल पर चोट दिये गए थे।
कोई अंदर से रो रहे थे,
कोई रोने का दिखावा कर रहे थे,
जिन्होंने दी गलियाँ जीवन भर,
अब दुआएँ दे रहे थे।
कोई लकड़ियाँ लाने गया,
कोई सिडी बनाने लगा,
किसी को तो देखा मैंने,
मेरे पास दिया जला रहा था।
तैयारी होने लगी अंमित क्रिया की,
पहनाया पत्नी को शादी का जोड़ा,
सिंदूर मिटाया, तोडी लाश पर चुड़ियाँ,
रो-रो कर उसने कर लिया हाल बुरा।
कहीं से कोई बाहर निकला,
कुल की रीति समझाने वाला,
सती है जाना पत्नी को मेरे
हो गयी है वह अब विधवा।
न जाने क्या-क्या आगे होगा,
सह न सका दुनिया के रिवाज,
फेंककर कफन मैं उठ गया,
देखता हूँ मैं तो नींद से जागा!

**मोहन शिरोडकर**

❖ ❖ ❖



## दहेज

ए मेरी प्यारी बहना
कबसे हुई तू इतनी कमज़ोर
क्यों रह गयी तू इतनी खामोश?

अबला नहीं तू, तू है सबला
वीरलक्ष्मीबाई और तू है इंदिरा
लड़ने की ताकत तुझमें भी है
फिर भी क्यों तू मजबूर हमेशा?

जबसे तेरी हुई है शादी
तू हो गयी लक्ष्मी उस घर की।
पर जब जब उठी जुल्म की अंधी,
तुजे लड़ना है बनकर काली।

मेरे भाई, किसे बताती मैं
मेरे जीवन की हालत,
कर्ज में डुबे पिताजी को
या आंसुओं में बहती माँ को?

पति, सास, देवर, ननंद,
थे मुझे जकड़े चारों दिशाओंसे, और मैं अकेली,
कोई रास्ता न था बचने का
बस सामने थी मौत, और मन मे ढेर सारी जिजीविषा.....

❖ ❖ ❖

# पिता

पिता जिवन है सबल है शक्ति है।
पिता सृष्टी है निर्माण की अभिव्यक्ति है।
पिता उँगली पकडे बच्चे का सहारा है।
पिता कँही मिठा तो कही खारा है।

पिता पालन-पोषण है, परिवार का अनुशासन है।
पिता भय से चलने वाला प्रेम का प्रशासन है।
पिता रोटी है, कपडा है, मकान है।
पिता छोटे से परिंदे का बड़ा आसमान है।
पिता अप्रदरिति अनंत प्यार है पिता है तो बच्चो का इंतजार है।

पिता से ही बच्चों के ढेर सारे सपने है।
पिता है तो बाजार के सब खिलौने अपने है।
हम सुरक्षा है, अगर सिर पर पिता का हाथ है।
पिता नही तो बचपन अनाथ है।
माँ की भावनाए सबको दिखाई देती है।
पर उस पिता का क्या?
जो अपने आँमुओं को रोकता है। आँसू बहाना आसान है।
पर उसे पी जाना बहुत मुश्किल है।
पिता की भूमिका होती है बहुत कठिन

**ॲना फर्नांडीस**

❖ ❖ ❖

# ओ मछली न बनो छली!



आओ मछली कहाँ चली, न बनो छली!
'गरी' को मेरी, क्यों टली?
गहराई में खतरा है खली!
ठुकराओ न 'प्रीत' - मन चली!
घास प्यार की है भली
फसो न कही, आओ हमारी गली
ओ मछली, ओ मन चली, ठुकराए माँग कहाँ चली?
पाताल है बेताल की वहाँ पली गयी!

है तू कच्ची-अनारकली,
खोए यह मौका भटकेगी फिर गली-गली
न कोई वहाँ सच्चा प्यारा
न मेरे जैसा मनका हारा
खिद्मतगार हूँ, सच्चा अली
बेताब हूँ पाने अब, न बनो छली!
'गरी' को पकडे मेरी, चलो हवेली
ओ मछली तू कहाँ चली, पछताआगे (अगर), मौका हरा ली!

हवेली में है घरवाली
हथेली में पकडे चूमेगी भली
डाले **'मत्स्यालय'** क्या शान भली!
देखे मुहल्लेवाले जलेंगे खली!
खिलाएंगे बच्चे भी होंगे मिली
ओ, म-छली, गवाँ न तू यह प्यारी-गली
चढ़ो यह नौका, साथ चली
गवा न मौका, न रहो हाथ मली!

ओ, म.....छली! तू कहाँ चली, मानो बोली, सुलो भली!

**'नाना' कुलकर्णि**

❖ ❖ ❖

# A Review of Kiran Budkuley's Musings in the Meadows: Essays on Goan Literature and Culture



**Akshata Bhatt**

**An explorative journey into Goan land and letters**

No literature has ever existed in a vacuum. Shaped by myriad factors, mostly societal, it has constantly striven to express both the self as well as the world around. Consequently, it has, more often than not, played a poignant role in defining or mapping individual and/or social identity. Musings in the Meadows, a critical work on Goan literature by Kiran Budkuley, undertakes a kaleidoscopic study of Goan literature to provide an insightful bird's eye-view of writings in Goa to all those interested in this land, language and literature. While doing so, it brings to light issues concerning the language of Konkani and also ventures into the labyrinthine domain of literature, culture and Goan identity thereby making some perceptive observations and comments.

In the first chapter of the book itself, the author elucidates the intended scope and definition of the term 'Goan literature'. The term encompasses writings by individuals native to the Goan land, of

